# अनुक्रमणिका


| विषय | पृष्ठांक |
|---|---|
| (१) महान् व्यक्तित्व की झलक | १ |
| (२) वज्राघात | २३ |
| (३) विचारधारा | ४० |
| (४) कुछ पत्र | ९५ |
| (५) सूक्ति-संग्रह | ११३ |
| (६) श्रद्धाञ्जलि | १२६ |



प्रबन्धक : देवीसिंह भार्गव, मुद्रक : मोहन प्रिंटिंग प्रेस, उज्जैन ।

# महान् व्यक्तित्व की झलक

## "क्रिया सिद्धिः सत्वे भवति महतां नोपकरणे"

विश्व में जो कतिपय बुद्धि के लिये अतर्क्य और अनपेक्षित बातें हो जाया करती हैं, उन्हीं में से कुछको हम "ईश्वर का निष्ठुर न्याय" कहते हैं। कोई पौधा घनघोर घटाओं, मूसलाधार बरसात और अग्नि बरसाने वाली गरमियों को भी सहते हुए लहलहाते हुए बढ़ता जाता है। और फिर किसी दिन अकस्मात् वायु के एक मन्द झकोरे से ही आहत होकर समूल उखड़ जाता है। क्या नाम देंगे इस विधि-विधान को? वही नाम अपने परमपूजनीय डॉक्टर जी के महाप्रयाण के लिये भी योग्य होगा।

श्रद्धाञ्जलि

किस नाम से उनका पावन स्मरण करें? उन्हें हिन्दू राष्ट्र के मंत्र-दृष्टा, समर्थ और दिव्य दृष्टि के नेता, वीर वृत्ति के जनक, सहयोगियों के आधार, अभागे बालकों का सतत हित-चिंतन करने वाले पिता, सज्जनों के स्नेह भरे सुहृद या दीन-बन्धु कहकर उनकी योग्यताओं को शब्द-रूप देने का प्रयत्न करना भी अनुचित है। अनन्त आकाश के समान विस्तृत महान विभूति-मत्व को मर्यादा की सीमाओं में कैसे बद्ध किया जाय? उनके प्रसिद्धि पराङ्मुख और त्यागमय जीवन को रेखा बद्ध करने योग्य शब्दों का अभाव होना स्वाभाविक ही है। पर अपनी प्रिय ध्येयमूर्ति की पार्थिव पूजा किये बिना भक्त हृदयों को चैन कैसे मिले? समाधान यों तो हो ही नहीं सकता। समाधि पर श्रद्धा-पूर्वक भाव-भीने पुष्पों की श्रद्धांजलि चढ़ाने से अवश्य सात्विक समाधान प्राप्त होता है। यही भावना हमें इस प्रयत्न में प्रेरित कर रही है। अस्तु।

शक संवत् १८१२ (विक्रमीय सं० १९४६) की वर्ष प्रतिपदा के शुभ दिन डॉक्टर जी का जन्म नागपुर के एक गरीब ब्राह्मण-कुल में हुआ

था। यह घराना नागपुर के एक अत्यन्त प्राचीन और सनातनी घरानों में से था। पूर्वज थे निजाम राज्य के कन्दकुर्ती गांव के। वेदाभ्यास और पंडिताई थी कुल पैतृक-संपत्ति। प्राचीन काल से व्यवसाय एक ही चला आया था—विद्यार्जन और विद्यादान। पर पुरोहिताई न करना इस कुल का वैशिष्ट्य था। डॉक्टरजी के पिता श्री० पं० बलीराम पंत के तीन पुत्र हुए, सबसे बड़े महादेव शास्त्री, मंझले सीताराम पंत और सबसे छोटे हमारे चरित्रनायक केशवराव जी। इनमें से महादेवरावजी का स्वर्गवास बहुत पहले होगया था। माननीय आबाजी श्री० डॉक्टर जी के चाचा थे, पर डॉक्टरजी की ममता अपने पिताजी की अपेक्षा भी उनपर अधिक रही।

**डॉक्टर जी का परिवार**

नागपुर के सन् १९०२ के प्लेग का प्रलय तांडव अविस्मरणीय है। डॉक्टरजी की पूज्य माता जी की बीमारी में पिता पं० बलीरामजी ने सनातनी संस्कारों के कारण अशौच-शुद्धि के लिये एक दिन में १०८ बार स्नान किया। शास्त्रीजी की कर्मठता चाहे जैसी स्तुत्य हो पर प्लेग के हृदय में दया को स्थान कहां? शास्त्रीजी पर भी प्लेग का आक्रमण हुआ। बड़े लड़के महादेव शास्त्री पर ही घर की और दवा पानी की सारी जवाबदारी आ पड़ी। उन्होंने सीताराम पंत को पड़ौस के एक डॉक्टर के यहां से दवा लाने को भेजा। पर उन्होंने घर लौटकर देखे मां-बाप के मृत देह। उस समय सीताराम पंत की उमर १८ वर्ष की थी और हमारे डॉक्टरजी की केवल बारह। पिताजी और माताजी का इस तरह एक साथ हृदयद्रावक अंत हो जाने के कारण प्रेम की शीतल छाया नष्ट होगई। सीताराम पंत बड़े भाई का कठोर अनुशासन सहन न कर सकने के कारण वेदाध्ययन के लिये घर के बाहिर निकल पड़े।

**माता-पिता का हृदय-द्रावक अंत**

डॉक्टरजी के ज्येष्ठ भ्राता महादेव शास्त्री का शरीर सुदृढ़ और अच्छा था। उन्हें कसरत का बड़ा शौक था। घर में ही अखाड़ा था। उनका

ज्येष्ठ बन्धु

स्वभाव अत्यन्त उग्र था और सब ओर धाक ऐसी जमी थी कि दरवाजे में कुंडी भी न अटकाते हुए बाहिर चले जाते तो भी किसी की सूने घर में प्रवेश करने की हिम्मत न होती थी। स्वभाव क्रोधी होते हुए भी वे थे बिल्कुल खरे। अन्याय और अपमान के तो नाम से ही उन्हें चिढ़ थी। एक बार तिलक रोड के एक मकान के दुमंजिले से उन्होंने देखा कि सड़क पर किसी निरपराध हिन्दू को मुसलमान निर्दयता-पूर्वक पीट रहे हैं। देखते ही क्रोधावेश में दुमंजिले से सीधे सड़क पर कूद पड़े और मुसलमानों की अपने लोह-सदृश हाथों से यथोचित खबर ली।

स्वभाव की यह उग्रता सभी भाइयों में कम-अधिक अंशों में थी। पर पूजनीय डॉक्टरजी ने समझ लिया कि तामसी और उग्र स्वभाव लोक संग्रह और संगठन के कार्य में विष रूप है और तत्काल अपना स्वभाव बदल कर उन्होंने शांत और प्रेमभरी वृत्ति अपना ली। और उसे अखंड रूप से निभाया भी।

मूल स्वभाव में परिवर्तन

संगठन में तो हरएक घटक को अपनी खुद की इच्छा अनिच्छा का ख्याल दूर कर, अन्य घटकों से मेल बनाये रखने की नीति पालनी पड़ती है। स्वभाव-वैचित्र्य और वैशिष्ठ्य को संगठन में स्थान नहीं। सभी प्रकार की मनोवृत्तियों का आपस में संबंध आने के कारण होने वाला संघर्ष भी संगठन के लिये विघातक न हो बैठे इसीलिये सभी घटकों को सचेत रहकर, अपने स्वभाव की त्रुटियों को कांट छांटकर स्वयं को संगठन के अनुरूप बना लेना चाहिये। डॉक्टरजी ने इस सावधानी का प्रारम्भ अपने से ही किया। उन्होंने प्रसंग आने पर कठोर तथा कुत्सित शब्द निर्विकार रूप से सुन सकने योग्य स्थितप्रज्ञता, सहनशीलता तथा मन की गंभीरता अत्यन्त परिश्रम एवं अभ्यास से सम्पादन कर ली थी। बचपन में शरीर मजबूत न था। पर नियमित व्यायाम के द्वारा उन्होंने भरपूर शारीरिक शक्ति प्राप्त करली। रोज तड़के ४-५ मील की दौड़ सुबह शाम की कसरत, दो-दो सेर धारोष्ण दूध का पीना आदि कार्य-क्रम बीस

वर्षों तक अबाध रूप से चलने के कारण ही वे अपना बाद का कष्टमय जीवन सुखद और सफल बनाने में समर्थ हो सके।

ऐसी प्रखर शारीरिक शक्ति के अनुरूप आत्मविश्वास और लगन भी उनमें थी। घर में खुदवाये हुए नये कूप का वास्तुकर्म होना था उन्होंने निश्चय किया कि एक बार सारा पानी निकालकर कूआं साफ कर दिया जाय। इसमें बड़ों की आज्ञा मिलनी संभव न थी। इसलिये घर की आवश्यकताओं के लिये पानी पहिले अलग भर कर, उन भाइयों ने रातों-रात कूए को उलीचकर उसकी तली दर्पण के समान स्वच्छ कर डाली।

**मन की दृढ़ता एवं सातत्य**

घर में गरीबी और पंडिताई वृत्ति होने के कारण डॉक्टरजी बचपन में यजमानों के यहां देवपूजन करके वहीं भोजन भी किया करते थे। गरीबी के सुख गरीब ही जानते हैं। चिन्ता, कष्ट, अपमान और ग्लानि इसके सदा के साथी हैं। राष्ट्र का महान् सौभाग्य ही है कि दुःख और दैन्य की इन ज्वालाओं से उनका व्यक्तित्व झुलस कर मुरझाया नहीं। उनके ध्येयनिष्ठ जीवन का प्रारम्भ भी सामान्य था। पाठशाला की छोटी सी दुनियां में बच्चे छत्रपति शिवाजी का पाठ तब भी पढ़ते थे और आज भी पढ़ा करते हैं। परन्तु अपने बचपन में संवेदनापूर्ण अंतःकरण से पढ़ा हुआ वह पाठ डॉक्टरजी आमरण नहीं भूले। हजारों कोस दूर से, सात समुद्र पार से विदेशी लोग हमारे देश में आये, व्यापारी कंपनी की यहां स्थापना की और चुटकी बजाते ही कंपनी-सरकार की स्थापना भी हो सकी। डॉक्टरजी के बाल-मन को यह बात ही तर्क-संगत प्रतीत न होती थी। मुट्ठी भर लोगों को इस विशाल देश पर राज्य करते हुए देखकर वे सदा मर्म-पीड़ित हो उठते थे। मरहठा साम्राज्य के गत वैभव की याद दिलाने वाले भग्नावशेष भोंसलों की राजधानी में विद्यमान थे। इस करुण दृश्य को देखकर किस विचार शील हिन्दू का

**बाल्य जीवन में पड़े हुए संस्कार**

हृदय व्यग्र न होता? डाक्टरजी तो जन्मजात ध्येयवादी थे। उनका युवक, भाव-पूर्ण अंतःकरण अवश्य ही अपने पूर्वज वीर पुरुषों से समरस होकर उनकी विजयों पर नाचा होगा और पराभवों का स्मरण कर खिन्न हुआ होगा। उनके सारे जीवन-कार्य पर इस अतीत इतिहास की अमिट छाप अंकित है।

**राष्ट्रीय जीवन का प्रारंभ**

डॉक्टरजी के अंतःकरण में राष्ट्रोद्धार और लोक-संग्रह की ज्वलंत भावनाएँ थीं, परन्तु लोक-प्रसिद्धि से उन्हें घृणा थी। कई प्रसंग ऐसे आये जिनके फल-स्वरूप उन्हें ऐसी बाल-घूंटी मिली, कि वे उम्र भर ख्याति से घृणा ही करते रहे अपनी भावनाओं का अभिनंदन, संदेश, शोक-सान्त्वन शुभचिंतन, आशीर्वचन आदि के रूप में प्रदर्शन करना वे घृणित समझते थे इसके मूल में यही कीर्ति-विन्मुखता की वृत्ति थी। विद्यार्थी-दशा में उनके नानाविधि कार्य कलापों में उत्कट देशप्रेम और स्वातंत्र्य की तीव्र लगन व्यक्त होती है। स्व० जनार्दन विनायकराव ओक उन दिनों नील सिटी हॉई स्कूल के मुख्य अध्यापक थे। डॉक्टरजी ने "वंदेमातरम्" के प्रश्न को लेकर बहुत जोरों से आन्दोलन किया और वे दिन ऐसे थे जबकि 'वंदेमातरम्' का उच्चार भी अपराध माना जाता था। अपने सारे बाल-मित्रों में स्वातंत्र्य की धुन उत्पन्न करने वाले इस "अपराधी" को तत्कालीन "रिस्ले सरक्युलर" की दृष्टि से स्कूल में रहने देना अनुशासन प्रिय हेडमास्टर साहेब को आपत्तिजनक प्रतीत हुआ। उनका नाम स्कूल से काट दिया गया। तदुपरान्त डॉक्टरजी ने यवतमाल की राष्ट्रीय शाला में प्रवेश किया। परन्तु कुछ ही दिन बाद सरकार ने संगीनों की नोक पर वह शाला भी बंद करवा दी। इसलिये डॉक्टरजी को पूना जाना पड़ा और वहां के राष्ट्रीय स्कूल से वे मैट्रिक उत्तीर्ण हुए। कुछ काल प्राइवेट स्कूलों में नौकरी करते हुए और घर पर लड़कों को पढ़ाते हुए उन्होंने आगे की पढ़ाई के लिये कुछ पैसे इकट्ठे किये और सन् १९१० में कलकत्ता के नेशनल मेडिकल कॉलेज में भर्ती हो गये। यहीं से डॉक्टरजी का वास्तविक जीवन प्रारम्भ होता है।

१९०७-८ के प्रचण्ड स्वदेशी-आंदोलन के बाद लोकमान्य तिलक, लाला लाजपतराय प्रभृति राष्ट्र-नेताओं को जेलों की चहार दीवारियों में बन्द कर दिया गया और उनके द्वारा चेताई गई स्वदेशी एवं राष्ट्रीयता की ज्वाला बुझ सी गई। चारों ओर अकर्मण्यता का वातावरण फैल गया। परन्तु डॉक्टरजी ने तो १९०५ से ८ तक के राष्ट्रीय आंदोलन में राष्ट्रीय शिक्षा के सबक सीखे थे। उनके हृदय की तीव्रता लव मात्र भी कम न हुई। उत्तरोत्तर अधिक प्रखर हो चली। वे राजनीति के गरम दल में शामिल हो गये। उनका छः वर्ष तक कलकत्ते में वास हुआ। इस काल में सैंकड़ों ध्येयवादी तरुणों का मण्डल उनके आसपास एकत्रित होगया और डॉक्टरजी ने अपना कार्य-क्षेत्र काफी विस्तृत कर लिया। इस समय के सुप्रसिद्ध बंगाली देशभक्त बाबू श्यामसुंदर चक्रवर्ती, बाबू मोतीलाल घोष, अमृत बाजार पत्रिका के संपादक गण और अन्य अनेक राष्ट्रीय कार्यकर्ताओं से डॉक्टरजी के निकट संबंध स्थापित होगये।

**कलकत्ते में बिताये हुए छः वर्ष**

सन् १९०८ से कलकत्ते में "महाराष्ट्र लॉज" शुरू हुआ था। उसमें बरार, मध्यप्रांत, पूना, कर्नाटक आदि प्रांतों से आये हुए कई मेडिकल कॉलेज के विद्यार्थी रहते थे। नये २ विद्यार्थी अधिकाधिक संख्या में आने लगे। स्थान के परिमाण में भीड़ अधिक बढ़ती हुई देख, श्री अण्णा साहेब खापर्डे की प्रेरणा से "शांति-निकेतन लॉज" नामक नये लॉज की स्थापना हुई। इस नवीन लॉज में डॉक्टरजी का विशेष अगुआपन था। विभिन्न भागों से आये हुए अनेक बुद्धिमान, साहसी और देशभक्त तरुण वहां एकत्रित हुए थे। "शांति-निकेतन" की युवक मंडली का दबदबा न केवल कालेज में, अपितु शहर में भी छाया था। क्या आश्चर्य, यदि समवयस्क और समान वृत्ति वाले तरुणों के इकट्ठे होने पर हास्य विनोद, चर्चा और अन्य उत्साही कार्यक्रमों के कारण शांति-निकेतन में सदा चहलपहल का दृश्य दिखाई पड़ने लगा। वहां कार्यक्रम ऐसे ही होते थे जिनसे राष्ट्रीय

**शांतिनिकेतन लॉज**

वृत्ति का परिपोषण हो और वहां का वातावरण भी इसी के अनुकूल रहा करता था। यह तो मानी हुई बात थी कि डॉक्टरजी हर कार्यक्रम में अगुआ होते थे। डाक्टरजी का उस काल का विद्यार्थी-जीवन स्वदेशी आंदोलन के प्रभावशाली प्रचार में बीता। उन्होंने सैकड़ों नवीन युवक कार्यकर्ताओं को मित्र बनाया, अपने कार्यक्षेत्र का खूब विस्तार किया और अनेक आन्दोलन और उपक्रम शुरू किये।

कलकत्ते की बंगाली जनता के द्वारा किये जाने वाले प्रायः सभी कार्यों और आन्दोलनों में वे अदम्य उत्साह से शामिल होते थे। हरएक राष्ट्रोद्धारक आन्दोलन में वे उत्साहपूर्वक भाग लेते थे।

**बंग जीवन से तादात्म्य**

कलकत्ते के अनेक प्रमुख बंगाली नेताओं और कार्यकर्ताओं से उनका घनिष्ठ सम्बन्ध था। प्रांतीयता की संकुचित भावनाओं को तिलांजलि देकर, एक राष्ट्रीयत्व के विशाल विचारों से डॉक्टरजी ओत-प्रोत थे। इसलिये वे बहुत जल्दी बंग जीवन में घुल-मिल गये। बंगाली समाज में एक रूप होकर कार्य कर सकने के लिये उन्होंने बंगीय वेश-भूषा और भाषा अपनाई और शीघ्र ही धारावाही रूप में बंगाली बोलने में सफल होगये। आजकल भी उनकी जब किसी बंगाली स्वयं-सेवक से भेंट होती थी तो वे बंगाली में ही बातचीत करने का ध्यान रखते थे। डॉक्टरजी प्रांतीयता के विषैले भावों से ऊँचे उठे हुए थे, इसीलिये कलकत्ते में बाबू श्यामसुन्दर चक्रवर्ती प्रभृति लोगों का उनके प्रति आत्मीय भाव था। सरकारी कोप के शिकार बने हुए कई निर्वासित बंगाली युवकों के निर्वाह का खर्च डाक्टरजी ने अपने जिम्मे लिया था और अनेक निःसहाय बंगाली परिवारों की वे आत्मीय भाव से हर प्रकार की सहायता तत्परता से किया करते थे। जिस समय दामोदर नदी की भीषण बाढ़ के कारण हजारों बंगाली कुटुम्ब निराधार हो गये, उस समय डॉक्टरजी ने श्री रामकृष्ण आश्रम की ओर से निराश्रितों की मदद करने में अथक प्रयत्न किये। सारांश यह, कि अपने सारे देश-बांधवों के प्रति डॉक्टरजी की एकसी आत्मीय वृत्ति थी। लोग चाहे जिस प्रांत के हों, पर उनकी दीन

दशा से द्रवित होकर, बन्धुभाव से डॉक्टरजी उनकी सहायता करने दौड़ पड़ते थे। डॉक्टरजी ने हमें यह सबक सिखाया है कि हम हिन्दू-मात्र के सुख-दुःखों को अपना सुख-दुःख समझें। पहिले स्वयं इस प्रकार का आचरण करके बाद में ही उन्होंने दूसरों को उपदेश दिया।

**ध्येयवादी जीवन**

डॉक्टरजी के इन विभिन्न कार्यों के विस्तार को देखते हुए यदि पुलिस इनके पीछे न लगती तो आश्चर्य की बात होती। सी. आई. डी. की दृष्टि तो इन पर तभी से थी जब कि वे नागपुर में नील सिटी हाई स्कूल के विद्यार्थी थे। इस झंझट और सार्वजनिक कार्यों को संभालते हुए डॉक्टरजी ने अनेक विषयों में प्रावीण्य संपादन कर एल. एम. एन्ड एस. की परीक्षा उत्तम रीति से पास की। इनकी यह निश्चित राय थी कि कार्यकर्ता को समाज में विश्वास और सम्मान का स्थान प्राप्त करा देने में अन्य बातों के साथ साथ शैक्षणिक योग्यता भी आवश्यक गुण है। डॉक्टरजी सदा इस बात पर जोर दिया करते थे कि संघ के कार्यकर्ता गण इस पहलू की उपेक्षा न करें। विद्यार्थी जीवन में उग्र देश भक्ति की तड़क भड़क दिखाकर बाद में पढ़ाई के साथ ही विद्यार्थी जीवन के अपने ध्येयवाद को भी निर्लज्जता-पूर्वक तिलांजली देने का स्वार्थनिष्ठ असंगत व्यवहार उन्होंने नहीं किया। वे "डॉक्टर" हुए पर "डॉक्टरी" कभी न की। बचपन में निश्चित किये हुए राष्ट्रोद्धार के ध्येय का उन्होंने जीवन के अंतिम क्षण तक त्याग नहीं किया। ध्येय-सिद्धि के लिए आजीवन संग्राम करते रहे और अपने जीवन सर्वस्व को होम दिया।

**वैवाहिक कर्तव्य-पूर्ति के लिए**

डॉक्टरजी ने अपने जीवन-ध्येय के अनुरूप ही अपने जीवन की रूपरेखा निश्चित की और उसमें किसी प्रकार की बाधा उत्पन्न न होने दी। इसी हेतु डॉक्टरजी ने आमरण विवाह नहीं किया। उन्हें यह स्पष्ट दीख रहा था कि वैवाहिक कर्तव्य से श्रेष्ठ, अन्य महान कर्तव्य उनकी बाट देख रहा है। इसी को निबाहने में उन्हें अपने आयुष्य की पाई-

कता प्रतीत होती थी। वे किसी भी प्रकार के व्यक्तिगत या प्रपंच-विषयक मोह से अपने मन को नियत कर्तव्य से तिल मात्र भी विचलित होने देना न चाहते थे। इसलिये मन ही मन उन्होंने आजन्म ब्रह्मचारी रहने की भीष्म प्रतिज्ञा की। डॉक्टरजी को यह बिलकुल पसन्द नहीं था कि लोग पहिले तो तरह तरह की सांसारिक झंझटें पैदा करलें और फिर उनसे खींचातानी करते रहें या अपने ध्येयों से प्रतारणा करें। उनका ऐसा विचार था कि युवावस्था का साहस, कर्तृत्व और त्याग वृत्ति अपने स्वीकृत कार्य के लिये ही सुरक्षित रहे तथा संसार के चक्र में फंसकर जीवन निरुत्साही, निराशा-वादी, स्वार्थी तथा दीन वृत्ति का न होने पाये। यही बात उनकी उपजीविका के विषय में थी। अपने जीवन ध्येय के प्रति अमर निष्ठा रखने का तो उनका दृढ़ संकल्प था। इसी काम में दिन के चौबीसों घण्टे भी उन्हें अल्प ही प्रतीत होते थे; फिर पेट भरने के लिए अलग समय निकालने की कल्पना उन्हें क्योंकर छू पाती ? पर यही कहना होगा कि ईश्वरीय-कार्य की धुन में तन्मय रहने वाले इस श्रेष्ठ पुरुष की आजीविका निबाहने का जिम्मा स्वयं भगवान ने ले रक्खा था। हाथ सदा तंग रहता था। आर्थिक चिन्ता बनी रहती थी। पर वे हताश कभी न हुए। इतना ही नहीं, उन्होंने औरों को अपनी गरीबी का पता तक न लगने दिया। परमपूज्य भगवे ध्वज के सामने हर वर्ष गुरु-दक्षिणा के "पत्रं पुष्पं" १०१) रु० रखते हुए उन्हें अवश्य अपनी अल्प शक्ति का अनुभव कर अपार दुःख होता था।

**राष्ट्रीय पतन के मूल कारण का शोध**

१९१५ से १९२४ तक उनके दस वर्ष देश में चलने वाले अनेक आन्दोलनों और संस्थाओं के निरीक्षण, अध्ययन और विश्लेषण में तथा राष्ट्र की बीमारी का अचूक निदान खोजने में बीत गये। हमारी मातृभूमि हिन्दुस्थान न केवल भूमि, क्षेत्रफल, जनसंख्या, सृष्टि सौन्दर्य, खनिज संपत्ति, उर्वरता और बहुलता में, अपितु तत्वज्ञान, धर्म, संस्कृति, इतिहास, पराक्रम, विद्वता, कला कौशल्य आदि हर एक बात में कभी भी दुनिया में पिछड़ी न रही, न आज भी पिछड़ी है। फिर

किस राष्ट्रीय दुर्गुण के कारण यही प्राचीन हिन्दू राष्ट्र अधोगति के गढ़े में फंसता ही जा रहा है ? सदा यह प्रश्न डॉक्टरजी के मन को बेधा करता था उन्होंने देखा कि बड़े २ राष्ट्रीय नेताओं को इस प्रश्न का अचूक उत्तर नहीं मिला और फलतः जो पगडंडी उनकी नजर में आई उसी पर राष्ट्र को अपने पीछे घसीटने का प्रयत्न कर रहे हैं। डॉक्टरजी की विवेचक बुद्धि को इनमें से कहीं भी समाधान प्राप्त न हुआ। इसीलिये राष्ट्र-हित बुद्धि से सभी आन्दोलनों में भाग लेते हुए भी वे अपने उपरोक्त प्रश्न का सही उत्तर ढूंढने में तन्मय रहते थे।

मातृभूमि की गुलामी के कारण निरन्तर जलने वाला उनका मन विदेशी सत्ता को देखकर उद्विग्न हो उठता था। सन् १९२० की नागपुर की कांग्रेस के बाद के उनके सार्वजनिक भाषण अत्यन्त उग्र और सम्पूर्ण स्वातंत्र्यवादी हुआ करते थे। १९२१ में जब सरकार ने उन पर मुकदमा चलाया तब कोर्ट में अपने कार्य का समर्थन करते हुए जो भाषण उन्होंने दिया वह निर्भीक और मुंहतोड़ इस नाते से प्रसिद्ध है। उनके अंतःकरण से धधकने वाली ज्वाला की चिनगारियां इस भाषण में इतस्ततः दिखाई पड़ती हैं।

**कटु अनुभव**

सन् १९२० के पहिले गरम दलकी राजनीति में और सन् १९२१ के असहयोग आन्दोलन में उन्होंने आवेश से भाग लिया। अनेक संस्थाओं का निरीक्षण और परीक्षण किया। सार्वजनिक जीवन के विभिन्न क्षेत्रों में प्रवेश कर वहां दिखाई पड़ने वाली विविध मनोवृत्तियों को बारीक निगाह से देखा और स्वयं अनुभव की कसौटी पर कसा पर उनका सात्विक और उदार अंतःकरण निराश हो गया। उन्होंने क्या देखा ? जिधर नजर पड़ी उधर उन्हें दिखाई पड़ी उत्कृष्ट मनों की आत्मवंचना, सच्चे दिलों की क्रियाहीन तड़फन, कर्तव्याकर्तव्य की अनिश्चितता, व्यक्तिगत बड़प्पन की लालसा, स्वयंभू नेताओं की स्वार्थी वृत्ति, अन्धश्रद्धालु जीवों का फंसाया जाना और विभिन्न पक्षों की लज्जास्पद तू-तू मैं-मैं की गंदगी में सड़ता हुआ सामाजिक जीवन। यह सब देखकर डॉक्टरजी का मन ऊब गया।

परिस्थिति इतनी भीषण हो चली थी कि स्वराज्य, राष्ट्रीयत्व, हिंदू, शत्रु और मित्र आदि शब्दों के अर्थ का भी विपर्यास होने लगा था। अतः इन सारी कल्पनाओं का यथार्थ स्वरूप विशद करने के लिये और हिन्दुस्थान के विशुद्ध स्वातंत्र्य का प्रचार करने के लिये डॉक्टरजी ने नागपुर से " स्वातंत्र्य " नामक दैनिक पत्र का प्रकाशन प्रारम्भ किया। इसके संपादकों में मुख्यतः स्व० अच्युतराव कोल्हटकर, श्री विश्वनाथ राव केलकर वकील आदि लोग थे। इस पत्र द्वारा इन्होंने प्रचार कार्य जारी रखा परन्तु डाक्टरजी के सम्पादन काल में ही इस पत्र पर सरकार की कोप दृष्टि हुई और पत्र बन्द करना पड़ा।

**निराशाजनक परिस्थिति**

इस समय आस पास की स्थिति अत्यन्त निराशाजनक दिखाई पड़ती थी। राजनैतिक नरम गरम सभी दल कुंभकरणी नींद में या इधर उधर की बेकार बातों में या चुनाव की चख चख में फंसे थे, साहित्यिक जगत तो साहित्य और ललित कलाओं की लहरों में डूब रहा था और उपेक्षित युवक वर्ग मोहक विलासी जीवन की रंगरेलियों और फैशन में चूर था। गोरक्षण, अनाथाश्रम, महिलाश्रम, उद्योग भवन आदि अनेक संस्थाओं की धूम थी और अखाडों, व्यायामशालाओं, सभाओं, संस्थाओं और मंडलों की तो बाढ़ सी आगई थी। डॉक्टरजी की समझ में ही नहीं आता था कि चारों ओर के संकटों से ग्रस्त, गुलामी की जंजीरों में जकड़े हुए भारत की रक्षा करने और उस पर छत्रछाया करने को लालायित इन संस्थाओं के अस्थायी, अपूर्ण और अधूरे उपायों से राष्ट्र का दुर्भाग्य कैसे नष्ट किया जा सकेगा। वे क्योंकर विश्वास कर लेते कि ऊपरी मरहम पट्टी या बाह्योपचारों से राष्ट्र के रोग-जन्तुओं का समूल नाश होसकेगा? डॉक्टर ही ठहरे।

इस निराशाजनक स्थिति का अवलोकन कर तथा उसके कड़वे स्वाद को चख कर उनका मन नया मार्ग खोज निकालने में लगा। इतने दिन के अपने निकटवर्ती सहयोगी मित्र-परिवार के अनुभव से एक अभिनव तत्व उनके अन्तःकरण में उत्पन्न हुआ। और यही तत्व आगे चल कर उनकी

आशाओं का मन्दिर बन गया। देशाभिमानी, विश्वासपात्र मित्रों के प्रेमपूर्ण अंतःकरणों की अभेद्यता ही वह तत्व था। अन्तःकरणों में ऐक्य भाव उत्पन्न होकर एकमेक को स्वदेश-बांधव समझते हुए, जो परस्पर प्रेम किया जाता है, वह एक अमोघ शक्ति है। अपने अनुभवों के फल स्वरूप डॉक्टरजी का यह दृढ़ विश्वास होगया कि इस शक्ति के विराट दर्शन से दुर्बल राष्ट्र प्रबल हो सकता है। त्याग और प्रेम की निस्सीम वृद्धि हो सकती है। ये जितनी बढ़ेगी उसी प्रमाण में कार्य भी हुए बिना नहीं रह सकता। मनुष्य का केवल दृष्टिकोण बदल कर उसके अंतःकरण में त्याग-भावना का बीज बोने की आवश्यकता है। बाद में यह कहना ही नहीं पड़ता कि तू अमुक कार्य कर। यदि तीव्र लगन वाला एक अंतःकरण दूसरे स्वच्छ और निष्पाप अंतःकरण में भी वैसी ही आग पैदा करता जाय तो ऐसे हजारों लाखों निश्चयी, स्वदेश भक्तों की अभेद्य रक्षापंक्ति निर्माण कर परकीय समाजों के नाना प्रकार के आक्रमणों को सहज में निष्फल बनाया जा सकता है। डॉक्टरजी का यह विश्वास उत्तरोत्तर बढ़ता ही गया। वर्तमान काल के नाना प्रकार के पक्षों के कारण सड़ने वाले, मतमतान्तर के कीटाणुओं से भरे हुए, अखबारी राजनीति के मोह में फसे हुए, उत्साह हीन और पराक्रम शून्य सामाजिक जीवन में जो भी शुद्ध और निस्वार्थी अंतःकरण मिले, उन्हीं का अभेद्य और एक सूत्री संगठन तैयार करने के महान प्रयास के लिये डॉक्टरजी उद्यत हुए। यह आत्म-विश्वास उत्पन्न होने भर की देर थी कि यही एकमेव कार्य राष्ट्र को अंत में विजयी बनायेगा फिर तो उनकी आत्मा की एकमेव लालसा यह हो गई कि जीवन का हर एक क्षण इस कार्य में लगे। यही हो गई उनकी अमर धुन।

**हिन्दू राष्ट्रीयत्व के तारक सूत्र**

उनकी विचार धारा में यह सिद्धान्त बहुत दिनों से अग्र स्थान प्राप्त कर चुका था कि हिन्दुत्व ही भारत का वास्तविक राष्ट्रीयत्व है। वे अच्छी तरह जानते थे कि हिन्दुस्थान आज गुलाम राष्ट्र है और उसका अधःपतन चरमसीमा को पहुंच चुका है। फिर भी उनके हृदय में इस श्रद्धा का पौधा बड़ी तेजी

से बढ़ रहा था कि अंत में हिन्दू राष्ट्रीयत्व का सूत्र ही इस पतित भारतवर्ष का उद्धार कर सकेगा। डॉक्टरजी का अंतःकरण हिन्दू राष्ट्र के प्रगतिशील समुदाय की 'चतुर गुलाम' कहलाने में आनन्दित और गर्वित रहने की मनोवृत्ति को देख-देख कर टूक-टूक हुआ करता था। उनकी अभिलाषा यह थी कि हिन्दू मात्र के हृदय में यह भाव जागृत हो उठे कि हम इस महान हिन्दू राष्ट्र के घटक हैं। यह कार्य था अत्यन्त कठिन क्योंकि समाज में दीख पड़ती थी कुंभकर्णी नींद। उन्होंने यह अच्छी तरह पहचान लिया कि कभी कभी लगने वाले इक्के दुक्के धक्कों से समाज-पुरुष इस कुंभकर्णी नींद में से जाग नहीं सकता। उन्होंने यह दुहरा कार्यक्रम निश्चित किया कि एक ओर तो समाज में जागरण उत्पन्न करने का कार्य अखंड चालू रखा जाये और दूसरी ओर जिन जिन समाज घटकों की आंखें खुल चुकी हैं उन्हें अभेद्य संगठन के सूत्र में पिरोया जाये। इस प्रचंड राष्ट्रोद्धारक कार्य की जिम्मेवारी उन्होंने स्वयं स्फूर्ति से अपने सिर पर ली और इसी कार्य में अपना सारा जीवन बिताने का अपने मन में संकल्प किया। हिन्दूराष्ट्र के पुनरुत्थान के अपने दिव्य स्वप्न को सत्य सृष्टि में परिणित कर सकें-मातृभूमि के उस दिव्य रूप की झांकी देख सकें जबकि उसका गत वैभव फिर उसके चरणों पर लोटने लगे-इसी पार्थिव शरीर से, इन्हीं पार्थिव नेत्रों से राष्ट्र मोचन के दिव्य उत्सव का दर्शन कर सकें, यही थी उनकी सर्वोच्च महत्वाकांक्षा! यही उनके जीवन का एकमेव लक्ष! इतिहास में सीखा हुआ एकमेव सबक! और मन ही मन उस मंगलकारी ध्येय का जप करते हुए उसकी पूर्ति के लिये जन्म भर सतत उद्योग करते रहने का उन्होंने उग्र निश्चय किया। यह तो बिना लिखे ही विदित होगया होगा कि इसी निश्चय के गर्भ में से आगे चलकर **राष्ट्रीय स्वयंसेवक संघ** का जन्म हुआ है।

अंत में उन्होंने यह निश्चय किया कि परिस्थिति चाहे जितनी विपरीत हो, मुझे जिस कल्पना की स्फूर्ति मिली है, उसे कार्यरूप में परिणत मुझे ही करना चाहिये। और संवत १९८१ की विजया दशमी के शुभ

**राष्ट्रीय संगठन का उदय**

मुहूर्त में उन्होंने राष्ट्रीय स्वयंसेवक संघ का बीजारोपण किया। उन्होंने मानों फिर इस चिरंतन सत्य का दिग्ददर्शन कराया कि राष्ट्र का सच्चा चैतन्य और बल ध्येयनिष्ठ युवकों के प्रभावी संगठन में हुआ करता है। हिन्दू राष्ट्र की सारी छिपी हुई और सोई हुई शक्ति को प्रकट एवं जागृत करने का महान् कार्य उन्होंने सफलतापूर्वक कर दिखाया। प्रखर ध्येयनिष्टा, निर्मल अंतःकरण, असीम आत्म विश्वास और अनुपम संगठन-कौशल्य तो मानो उन्हें ईश्वरीय देन थे। इसके अतिरिक्त और कोई भी साधन या सहारा न था। उन्हें न तो किसी सुप्रसिद्ध नेता का समर्थन प्राप्त था न कोई धनकुबेर ही उनके हाथ में था और उस समय की परिस्थिति की प्रतिकूलता तो सर्व विदित ही है। उस समय "हिन्दुस्थान हिन्दुओं का है" इस तरह घोषणा करने की तो बात ही कहां ? खुद को गौरवपूर्वक 'हिन्दू' कहना महापाप माना जाता था। समीप किसीभी प्रकारकी साधन-सामग्री न थी। इन अभावों के होते हुये भी एक बात महत्वपूर्ण थी और वह थी इस तेजस्वी महापुरुष का सत्व; और इसी कारण वे कार्यसिद्धि का मार्ग साहसपूर्वक पार कर सके। निम्न संस्कृत सुभाषित के तो डॉक्टरजी मूर्तिमान स्वरूप थे—"**क्रिया सिद्धिः सत्वे भवति महतां नोपकरणे।**"

ऊपर निर्दिष्ट की हुई बिल्कुल प्रतिकूल परिस्थिति में भी डॉक्टरजी ने साहसपूर्वक कार्य का प्रारम्भ किया। लोग कहा करते हैं—"**सर्वारम्भास्तण्डुलाः प्रस्थ मूलः।**" पर डॉक्टरजी ने इस

**मोहिते के उस नष्टप्राय बाड़े में**

सिद्धान्त को ताक पर रखकर बिना तण्डुल ( धन ) के ही कार्यारम्भ कर दिया। उनको इसमें तो कभी संदेह ही न था कि यदि मनुष्य का दिल उदार हो तो फिर धन की कमी हो ही नहीं सकती और इसीलिये पैसे एकत्रित करने के चक्कर में न पड़ते हुए सारे जीवन भर उन्होंने सच्चे अंतःकरण वाले मनुष्यों को एकत्रित करने का प्रयत्न किया। और ऐसे हजारों लोगों को भगवे ध्वज के नीचे संगठित करने में लोकोत्तर यश सम्पादन किया। प्रारम्भ काल

में कार्य धीरे-धीरे बढ़ा, पर वृद्धि सतत और निश्चित रूप से होती गई। आज पांच, कल आठ इस गति से संघ-कार्य बढ़ता ही गया। उस काल में डॉक्टरजी का ध्यान संख्या बढ़ाने की अपेक्षा उत्तम हृदयों के निर्माण में अधिक रहा। वे इस बात पर अधिक जोर देते थे कि जो लोग हमें प्राप्त हो चुके उनके दिल दिनोंदिन अधिकांधिक निष्ठावान और कार्यप्रवण होते जावें। उन्हें बक बक करने वाले आन्दोलक या लेखन-कलाप्रवीण शब्द-शूरों का निर्माण नहीं करना था। उन्हें तो वज्र के समान अंतःकरण वाले और फौलादी भुजाओं वाले संगठन-कुशल कर्मवीर चाहिये थे। मोहिते-बाड़े के उन टूटे-फूटे खंडहरों में खेलने वाले छोटे से उदयोन्मुख संघ के उन स्वयंसेवकों की अटूट ध्येयनिष्ठा, अतुल बन्धुभाव, साहसी वृत्ति और अदम्य उत्साह देखकर डॉक्टरजी को—यद्यपि वे स्वयं युवावस्था की सीमा को पार कर रहे थे—भारतवर्ष की उज्ज्वल भाग्यरेखा अधिक स्पष्ट और निश्चित दिखाई पड़ना स्वभाविक था।

**एक बोध प्रसंग**

संघ-स्थान पर हर एक की दैनिक उपस्थिति पर उनका बहुत जोर था। उस समय के ९९ स्वयंसेवकों में हर रोज पूरे ९९ उपस्थित रहा करते थे। विशेषतः इतवार की परेड के बारे में तो यह बन्धन था कि स्वयंसेवक यदि आस-पास किसी गांव को भी गये हों तो उस परेड में उपस्थित होने के लिये लौट आयें। इस बारे में एक प्रसंग का विशेष रूप से स्मरण हुआ करता है इसलिये उसका उल्लेख कर देना उचित होगा। डॉक्टरजी को एक बार किसी कारणवश शनिवार के दिन कतिपय स्वयंसेवकों के साथ अड़ेगांव जाना पड़ा। यह गांव नागपुर से ३२ मील की दूरी पर है। वहीं शाम हो गई। अड़ेगांव नागपुर-अमरावती की पक्की सड़क से ९-१० मील की दूरी पर बसा है। वहां से अंधेरे में चलते हुए डॉक्टरजी अपने साथियों सहित बजार गांव पहुंचे जहां से आगे सड़क पक्की थी। उनका दृढ़ निश्चय था कि कल की परेड में अवश्य नागपुर में उपस्थित रहेंगे। पर रात अधिक हो जाने के कारण मोटर या अन्य सवारी का प्रबंध होना संभव न था।

डॉक्टरजी ने चट पैदल चलना शुरू कर दिया। रात अंधेरी, रास्ते में कीचड़ और पैर मिट्टी में सने हुए, तिस पर पैर में एक कांटा गहरा चुभा हुआ। इतनी दूर की पैदल यात्रा धीरे-धीरे करना भी त्रासदायक होती। परन्तु कीचड़ के समान आपत्तियों में भी निःशंक घुसकर पार होने की उनकी आदत सी हो गई थी। उन्हें तो पूर्ण कल्पना थी कि संघ का मार्ग इसी तरह ऊबड़ खाबड़ होगा और उसमें कदम-कदम पर कांटे बिछे होंगे। इसलिये वे तेजी से आगे बढ़ते ही गये। साथियों ने कोशिश की कि उनका निश्चय बदल सकें पर निष्फल रहे। डाक्टर जी को एक ही धुन थी-मुझे प्रातःकाल ५॥ बजे परेड के लिये संघ स्थान पर उपस्थित होना ही चाहिये। रातों रात इस तरह ३२ मील की पैदल यात्रा करते हुए नागपुर जा पहुंचने की उनकी हिम्मत देखकर साथियों के मन "धन्य! धन्य!" कह उठे। रात के १०॥ बजे यात्रा शुरू हुई। पर संकटों ने अधिक देर तक इन लोगों की परीक्षा न ली। दयामय भगवान शायद इनके साहस को ही परखना चाहते थे। डॉक्टरजी इस कसौटी पर खरे उतरे। कुछ मील पैदल चलने पर उसी रास्ते नागपुर जाने वाली एक मोटर मिली, जो खचाखच भरी हुई थी। परन्तु ड्राइवर ने डॉक्टरजी को पहचानकर गाड़ी खड़ी की और उन्हें अंदर बिठा लिया। अंदर जगह बिल्कुल न होने के कारण उनके साथियों को येन-केन-प्रकारेण मोटर के पैरदानों पर खड़ा रहना पड़ा और सबको ले देकर मोटर रात में २॥ बजे नागपुर पहुंची। निश्चयानुसार डॉक्टरजी, प्रातःकाल संघ स्थान पर परेड में शामिल हो सके।

जब तक डॉक्टरजी के स्वास्थ्य ने साथ दिया डाक्टरजी नागपुर में या बाहर—जहां कहीं भी वे हों—स्थानीय संघ स्थान पर अवश्य पहुंचते थे। जब बिछौनाही पकड़ना पड़ता तब तो लाचारी थी।

**शिक्षा का फल**

सन् १९३० के सविनयअवज्ञा आन्दोलन के दिन थे। चारों ओर सभाओं, जुलूसों, प्रभात फेरियों और हुल्लड़बाजी की धूम थी। गंभीरता और लगन से काम करने वाले युवकों के मन भी आन्दोलन के कारण विचलित होने लगे।

उस समय एक संघ-शाखा की उपस्थिति घटते घटते शून्य तक पहुंच गई। सब तरह से निराश होकर वहां के संघचालक महोदय ने डॉक्टरजी की राय पूछी कि क्या किया जाय? डॉक्टरजी ने निःसंदिग्ध शब्दों में उत्तर दिया, "दूसरे आयें चाहे न आयें आप अकेले चार महिने तक नियमित रूप से ठीक समय संघस्थान पर ध्वज लगाकर बैठ जाईये और नियमानुसार प्रार्थना करते जाईये। इस कार्यक्रम में एक दिन का भी खंड ना पड़े। आप निष्ठापूर्वक केवल इतना ही करें फिर आप को इस अवधि में अपने पीछे कई निष्ठावान स्वयंसेवक प्रार्थना के लिये खड़े दिखाई पड़ेंगे"। और हुआ भी ऐसा ही। उन संघचालक जी को पूरा एक महीना भी बाट न देखनी पड़ी। उसी माह के मासिक वृत्त में उन्हें यह लिखना पड़ा कि शाखा की उपस्थिति १५० से भी अधिक हो गई है।

**शत्रु की अपेक्षा मित्र ही अधिक बाधक**

काम करने वाले कार्यकर्ता ही जानते हैं कि संघ के बढ़ते हुए पौधे की रक्षा और संवर्धन करने में कितनी तकलीफें होती हैं और किस तरह खून का पानी करना पड़ता है। प्रारंभिक काल में संघ के अनेक सच्चे हित-चिंतकों की भी संघ के बारे में तरह तरह की गलत धारणायें थीं। किसी का ख्याल था कि संघ एक अखाड़ा है, कोई इसे सेवा समिति या बालचर दल समझता था। कई सज्जनोंने तो आत्मीयता और घनिष्ट सम्बन्धों का दावा करते हुए यहां तक आग्रह किया कि उनके यहां की शादियों और बरातों की शोभा में चार चांद लगाने के लिये स्वयंसेवक और संघ का बैंड अवश्य ही मिले। कई चतुर-शिरोमणियों ने संघ को गोला बारूद और शस्त्रास्त्र इकट्ठा करने वाला क्रांतिकारी दल सिद्ध कर, छुट्टी पाली। संघ के यथार्थ स्वरूप के बारे में लोगों में इस तरह के भयानक अज्ञान को फैला हुआ देख कर डॉक्टरजी को अत्यन्त दुःख होता था। ऐसे लोगों को देख कर कभी दया आती थी, कभी हंसी। वास्तव में डॉक्टरजी ने संघ के उत्सवों में अपने व्याख्यानों द्वारा संघ की आवश्यकता, ध्येय और नीति स्पष्ट शब्दों में प्रगट करने का मौका कभी हाथ से न

जाने दिया। तो भी दुर्भाग्य से संघ के हितशत्रुओं की अपेक्षा हितचिंतकों को ही संघ के अर्थ और उसके एकमेव कार्य की स्पष्ट कल्पना जानने में अधिक समय लगा। इसे भी हिन्दू राष्ट्र का दुर्दैव ही कहना चाहिये।

संघ के जन्म काल से ही संघ की सारी हलचलों को आंख फाड़ कर देखने वाली मध्यप्रांतीय सरकार ने सन् १९३२ में खानगी सरक्यूलर निकाल कर सरकारी नौकरों को संघ में भाग लेने की सख्त मनाई करदी।

**सारी आपत्तियां इष्टापत्तियां ही सिद्ध हुईं**

और सरकार की नकल करते हुए हमारी जिला-कौंसिलों, म्युनिसिपालटियों आदि अन्य शिक्षण-संस्थाओं ने भी अपने कर्मचारियों, उनके रिश्तेदारों और विद्यार्थियों के संघ में जाने पर रुकावट लगादी। मानों सरकारी नौकरों का स्वधर्मनिष्ठ रहना आवश्यक ही नहीं। अपनी संस्कृति और समाज के ऋणको चुकाने की जिम्मेदारी ही उन पर न हो। पर सद्भाग्य से ये सारी आपत्तियां संघ के लिये वरदान सिद्ध हुईं। सब तरह की अग्नि परीक्षाओं में तप कर संघ का तेज और भी अधिक दमक उठा। सरकारी सरक्यूलर के प्रश्न को लेकर प्रांतीय धारासभा में बड़ी गरमागरम बहस हुई और इसी प्रश्न पर तत्कालीन शरीफ मंत्रीमंडल का पतन हुआ। संघ के सारे शत्रु और पीठ पीछे नुकता चीनी करने वाले हतबल होगये। संघ की विचारधारा और कार्य-पद्धति सारे झंझटों से टक्कर ले सकी। इसके पश्चात संघ कार्य मध्यप्रांत में और मध्यप्रांत के बाहिर तेजी से बढ़ने लगा। संघ की नौका के समर्थ और कुशल कर्णधार थे स्वयं डॉक्टर जी। तत्व के मामले में किंचित भी च्युत न होते हुए अनेक तरह के झमेलों, जटिल प्रश्नों, विकट प्रसंगों और आन्दोलनों के तूफानों का सामना करते हुए चट्टानों और भंवरों से बचातेहुए संघ नौका को चतुराई से खेना वे जानते थे। फिर संघ का मार्ग कौन रोक सकता था?

संगठित जीवन ही सजीव समाज की स्वाभाविक स्थिति है। यह तो स्पष्ट हो ही गया था कि संगठन किये बिना किसी भी प्रकार के कार्य से, प्रचार से, आंदोलन से या पतंगे के समान जलकर आत्मा-

संघ कार्य ही उनका जीवन कार्य था

हुति देने से राष्ट्र के अंतिम उद्देश्यों को सिद्ध नहीं किया जासकता। अतः डाक्टरजी ने संघ कार्य को ही अपना जीवन कार्य मान लिया। संघस्थापना के बाद की उनकी हर एक सांस संघ-कार्य में ही खर्च होती थी। रक्त के एक एक बूंद से सींचकर अपने जीवन की खाद से भूमि को उर्वरित कर भारतीय उद्यान में डॉक्टर जी ने संघ रूपी मनोहर लताकुंज पैदा किया। चतुर माली के समान उन्होंने लगन और कुशलता पूर्वक बागवानी की और उन्हीं के असीम प्रयत्नों के कारण बहार आई। लता कुंज की डाल डाल पर खिले हुए पुष्पों की मीठी सुगन्ध से राष्ट्रीय उद्यान महक उठा। उन्होंने धीरे धीरे अन्य सभी झंझटों से अपने को मुक्त कर लिया और अपनी सारी शक्तियां संघ-कार्य में लगादीं। सभा-सम्मेलनों, चुनावबाजी और दलबन्दी की राजनीति को तिलांजलि दी। उन्हें सब ओर अनुभव हुआ ही था कि शाब्दिक तत्वचर्चा, बेकार बहस और वितण्डावाद और चारों ओर गूंजने वाले क्षुद्र वादों से समाज में फूट बढ़ती है और भ्रम का निर्माण होता है। इनसे किसी तरह का सार नहीं निकलता। इसीलिये सावधानी-पूर्वक इस व्यर्थ कार्य की तू तू मैं मैं से वे दूर रहते थे।

डॉक्टरजी की दिनचर्या सब को मालूम ही है। सुबह जागने से लेकर रात में बिछौने पर लेटकर आंख लगने तक उनकी हर घड़ी अपने लिये नहीं, संघ कार्य में बीतती थी। जिस तरह प्रतिभाशाली कलाकार पत्थर से मूर्ति तैयार करने में तन्मय हो जाता है, उसी तरह कार्यकर्ताओं से बातचीत करते हुए मानों हथौड़ा-छेनी से नक्काशी करते हुए—निष्ठावान् अन्तःकरण तैयार करने में ही उनका अधिकांश समय बीतता था। संघ सम्बन्धी समाचार पढ़ने के अलावा समाचार-पत्र पढ़ने तक की फुरसत निकालना उन्हें कठिन प्रतीत होती थी। निशाना लगाने में जैसे दृष्टि की एकाग्रता चाहिये, उसी प्रकार स्वीकृत कार्य को सफल करने के लिये भी अपनी सारी मानसिक और शारीरिक शक्तियों का उसी

संघ मय दिन चर्या

कार्य में केन्द्रीकरण आवश्यक होता है। यही सोचकर उन्होंने एकमेव संघ कार्य के लिये अपना जीवन लगा दिया, यद्यपि इसी कारण उन पर " एकान्तिकता " का आक्षेप भी कुछ लोगों ने किया। उनका विश्वास था कि उनके यहां जो भी आयेगा वह संघ कार्य के लिये ही। बिना मुलाकात उसके लौटने की कल्पना उन्हें कैसे सहन होती ? इसलिये भोजन के समय भी अपनी थाली रसोईघर के दरवाजे के पास ही लगवाते थे। फलतः भोजन के समय भी लोगों का आना-जाना बे रोकटोक जारी रहता था। उनके कमरे के जीने के प्रवेशद्वार पर उनके नाम की तख्ती टंगी रहती थी। डॉक्टरजी का कड़ा आदेश था कि उस पर सदा यह निर्देश रहे कि "मुलाकात हो सकती है।" उनकी बैठक में खुले तौर पर तब चर्चा तो कदाचित ही होती। स्थान-स्थान के दौरों के वर्णन, संघ-स्थापन के पूर्व की राजकीय घटनाओं के वर्णन, जेल के और अन्य व्यक्तिगत अनुभव, समकालीन महान विभूतियों के जीवन में से स्मरणीय प्रसंगोंकी चर्चा आदि विषयों पर बातें चला करती थीं। सारी बातचीत प्रसंगोचित, आनंददायक, उत्साहवर्धक और शिक्षाप्रद होती थी। बीच बीच में हास्य विनोद भी खूब हुआ करता था। इस कारण बैठक में आने वालों के चेहरे सदा हंसमुख रहते थे। बैठक सदा भरी रहती थी। वहां निराशा, ऊबने या थकावट का तो नामोनिशान तक नजर न आता था। इसीलिये डाक्टरजी की कोई भी बैठक घंटों चला करती थी। सबसे अधिक तारीफ की बात तो थी उनकी आश्चर्यजनक स्मरण शक्ति। चाहे जहां का स्वयंसेवक हो, यदि एक बार उनकी बैठक में आ गया तो फिर वे उसका नाम सहसा नहीं भूलते थे। कभी कभी दौरों में बचपन के मित्र, सहपाठी या साथी से भेंट हो जाती। वे लोग डॉक्टरजी से पूंछ बैठते "हमें पहचाना ?" और डॉक्टरजी किंचित निरखकर उनका नाम सही बता देते।

डॉक्टरजी की रहन सहन कितनी सादगी की थी। पर-प्रांतीय लोग तो देखकर दांतों तले अंगुली दबाते थे। और सर्वत्र ऐसे आश्चर्यो-

द्गार निकलना स्वाभाविक ही था, क्योंकि नेता के बारे में—कम से कम अन्य प्रांतों में—कल्पनाएं भिन्न होती हैं।

**सादी रहन सहन**

डॉक्टरजी सफर तो करते थे तीसरे दर्जे में, और बड़े छोटे सभी स्वयंसेवकों से एकसी आत्मीयता से बात चीत करते थे। हारों की सुगंध उन्हें सहन न थी और केमरा से कोसों दूर रहते थे। स्वदेशी के उपयोग पर विशेष जोर देते थे। वे सदा कहते थे कि संघ के स्वयंसेवकों को यह कहने की आवश्यकता न पड़े कि तुम स्वदेशी का व्यवहार करो। जैसे किसी को दिन में दो बार भोजन करने की याद नहीं दिलानी पड़ती उसी तरह स्वदेशी वस्तुओं का उपयोग करने की याद या सीख देना आवश्यक नहीं होना चाहिये। वे स्वदेशी के उपयोग को इस हद तक स्वाभाविक और व्यवहार्य मानते थे। ऐसे महापुरुषों की रहन-सहन की सादगी विस्मयकारक नहीं। हममें से कितने ऐसे महापुरुष निकलेंगे जिनकी रहन-सहन इतनी सादगी की हो और विचार इतने उच्च ?

डॉक्टरजी के निर्मल और पवित्र चालचलन को शत्रु-मित्र सभी समान आदर भाव से देखते थे। उनकी सारी मानसिक और शारीरिक हलचलों में देखनेवालों को तत्व और व्यवहार का मेल ही नहीं, अभिन्नता दिखाई पड़ती थी। कहा जाता है कि दूर से देखने में ही वस्तुओं में सौंदर्य दिखाई पड़ता है।

**उनका आंतरिक सौंदर्य**

परन्तु डॉक्टरजी की अन्तरात्मा का सौंदर्य उन्हें अत्यधिक मोहक मालूम होता था, जिन्हें उनके पास रहने का और इस मोहक सौंदर्य को भलीभांति देख सकने का सदभाग्य प्राप्त हुआ था। उनके लोकोत्तर गुणों की सुमन-माला भी उनके प्रचंड और अखंड कार्य के अनुरूप ही थी। डॉक्टरजी प्रभावी व्यक्तित्व, अपूर्व संगठन-कौशल्य, तीव्र विवेचक बुद्धि, अथाह नीति, धैर्य, प्रखर राष्ट्रभक्ति और असामान्य लोक संग्राहक वृत्ति आदि अनेक सद्गुण-सुमनों से शोभायमान थे।

**अमर हो गये**

उनका अन्तःकरण आमरण मातृभूमि के उद्धार के लिये तड़पता रहा। जन्मभूमि के लिये उन्होंने अपने खून का पानी किया और अपने जीवनसर्वस्व की आहुति चढ़ा दी। डॉक्टरजी का जीवन मानों अखंड यज्ञ था। आत्म आहुति देकर और अपने आपको जलाकर उन्होंने हिन्दू राष्ट्र में नूतन प्रकाश फैलाया; और नई दृष्टि प्रदान की। हिन्दू राष्ट्र के चरणों में उनके द्वारा जो सबसे मूल्यवान भेंट चढ़ाई गई, वह है राष्ट्रीय स्वयंसेवक संघ। डॉक्टरजी स्वर्ग सिधारे। परन्तु डॉक्टरजी अमर हो गये, क्योंकि राष्ट्रीय स्वयंसेवक संघ अमर है।

---

# वज्राघात

## अंतिम बीमारी और महाप्रस्थान

**अकल्पित वार्ता**

साफ, नीले बिना बादल के आकाश में से एकाएक बिजली कड़कड़ा कर टूट पड़े, इसी प्रकार परमपूजनीय डॉक्टरजी की आकस्मिक मृत्यु की खबर हजारों लाखों अन्तःकरणों पर जा गिरी और उसके भयंकर आघात से उनके अन्तःकरणों में हड़कम्प मच गया। नागपुर के कई लोगों को और नागपुर से बाहर के तो बहुत से लोगों को डॉक्टरजी की बीमारी के विषय में अधिक जानकारी न होने के कारण झंझावात के समान कर्ण-कुहरों पर टकराने वाली इस वार्ता से हर व्यक्ति भौंचक सा रह गया। हाथ का काम जहां का वहीं छोड़कर हरेक आपस में यही पूछताछ करने लगा कि यह हुआ ही कैसे? "डॉक्टर हैडगेवार की मृत्यु हुई" इस शब्द समुच्चय का अर्थ तक लोग समझ न पा रहे थे। जिसे देखो वही बहिरा और सन्न हो गया था। किसी को कुछ सूझ न पड़ता था। हजारों लोगों के गले विह्वलता के कारण रुंध गए थे। कलेजा मुंह को आ रहा था और नेत्रों में आंसू उमड़ रहे थे। तरुणों और बालकों के जो चहरे कुछ ही समय पहिले प्रफुल्ल थे वे ही अब उतरे हुए और मुरझाये प्रतीत होते थे। डॉक्टरजी की वह हंसमुख भव्य-मूर्ति प्रत्येक की आंखों के आगे स्थिर भाव से दिखाई पड़ने लगी।

पर आखिर यह हुआ कैसे? हमारे डॉक्टर एकाएक कैसे चले गये? कहां गये वे? अब आगे इस अभागे हिन्दू राष्ट्र का क्या होगा? संघ का क्या हाल होगा? एक नहीं, हजारों प्रश्न हर एक के सामने मुंह बाये खड़े हो गये और जिसे देखो वही किंकर्त्तव्य विमूढ़ हो शोक सागर में डूब गया।

इस बात की तो सभी को कल्पना थी कि इधर कुछ काल से डॉक्टरजी की प्रकृति उन्नीस-बीस रहा करती थी और कई लोग यह भी

जानते थे कि इन दिनों वे बीमार हैं। परन्तु इस बात को तो किसी ने भी–यहां तक कि सदा साथ रहने वालों ने भी–गुरुवार की रात तक नहीं सोचा था कि उनकी यह बीमारी अन्तिम सिद्ध होगी और उनके नसीब में डॉक्टरजी की मृत्यु की अमंगल बात सुनना बदा होगा। इसलिये इस खबर के साथ ही चारों ओर करुणा जनक हाहाकार मच गया।

१६ मई की शाम से उन्हें बुखार आया। पहिले कुछ दिन तो इसी ख्याल में बीत गये कि अभी हाल के पूने के दौरे की थकान के कारण यह हरारत है। पर बाद में बुखार के वेग को बढ़ते ही देखकर सबको चिन्ता पैदा हुई। दवा पानी चालू थी। फिर भी तबीयत दिनोंदिन गिरती ही गई और अन्त में ३७ दिन की बीमारी के बाद डॉक्टरजी का पुण्यात्मा इस जर्जरीभूत पार्थिव शरीर का त्याग कर अमर लोक को चल बसा।

डॉक्टर जी की अन्तिम बीमारी की ठीक तौर से कल्पना आने के लिये उनके रोग और स्वास्थ्य का संक्षिप्त पूर्व इतिहास यहां बता देना उचित होगा। इसके लिए हमें कई वर्ष पीछे जाना होगा। अस्तु। सन् १९२४ के न्यूमोनिया के पहिले आक्रमण के बाद बीच के ८ वर्ष अर्थात् सन १९३२ तक उनका स्वास्थ्य बिलकुल भला-चंगा था। १९३० के आन्दोलन के समय के कारावास में उनका स्वास्थ्य अत्यन्त अच्छा रहा। जेल के कष्टमय जीवन में भी आनन्दी वृत्ति के कारण उनका वजन १८ पौंड बढ़ गया। वे सदा कहा करते थे कि इस कारावास का उनके मन और स्वास्थ्य पर सभी दृष्टियों से अच्छा ही परिणाम हुआ। आगे चलकर संघ कार्य के प्रगतिशील विस्तार के कारण उन्हें सदा दौरे करते रहना पड़ा और लगातार जागरण होने लगे। और उनकी वज्र देह पर इनका परिणाम धीरे धीरे होने लगा। उनकी पीठ के बाईं ओर के भाग में एक स्थान पर जो पुराना दर्द था वह अधिकाधिक कष्टदायक होने लगा। मालिश करने से या सेंक करने से फायदा पहुंचता था। पर दर्द का पता उनके आस-पास रहने वालों को भी तभी लगा करता था, जबकि दर्द

**बीमारी का संक्षिप्त इतिहास**

अत्यन्त बढ़ने के कारण वेदना असह्य हो उठती थी। उनकी पीठ की दाहिनी ओर का भाग सदा बाईं ओर के भाग की तुलना में अधिक ठंडा मालूम होता था।

सन् १९३२ में उनके स्वास्थ्य में बिगाड़ देखकर डॉक्टरों ने यह सलाह दी कि वे कुछ काल पूर्ण आराम करें। इसके अनुसार वे दो माह तक धन्तोली में डॉ० हरदास जी के बंगले में रहे। सन् १९३४ में फिर तबीयत अधिक खराब प्रतीत होने के कारण उन्हें धरमपेठ में श्री कृष्णराव वैद्य के बंगले में चार महीने रखा गया। इन दोनों अवसरों पर यद्यपि निमित्त विश्रांति का था तो भी व्यवहार में 'आराम' उनके लिये संभव ही न था। स्वयंसेवकों, कार्यकर्ताओं और मित्रों आदि की मुलाकातें चालू रहती थीं। पत्र-व्यवहार, बैठकों आदि के कार्यक्रम भी पूर्वानुसार रहते थे। शहर से चार मील दूर धरमपेठ में उन्हें रखा गया तब भी स्वयंसेवकों की टोलियां उनके दर्शन के लिये नित्य धरमपेठ जा पहुंचती थीं। यदि डॉक्टरजी को पृथ्वी के दूसरे छोर पर भी रखा जाता तो भी उनके स्वयंसेवक तो पता लगाते-लगाते उनके पास पहुंचे बिना न रहते और डॉक्टरजी को भी अपने आस-पास स्वयंसेवकों की भरी पूरी बैठक देखे बिना चैन कहां पड़ती थी? ऐसी हालत में शारीरिक आराम कैसे मिल सकता? और मानसिक विश्रांति का तो नाम भी कोसों दूर था। दिल में सदा संघ कार्य के ही हजारों विचार और योजनाएं चक्कर लगाती रहती थीं। कार्य की चिन्ता ने कभी पिण्ड नहीं छोड़ा। ऐसी हालत में उन्हें शारीरिक, मानसिक चैन कैसे प्राप्त होता। आगे चलकर उनके वैद्यकीय सलाहकार तो हर वर्ष उन्हें आराम करने की सलाह दिया करते थे। परन्तु दिनों-दिन संघ-कार्य बढ़ता जाता था और उनके अखिल भारतीय कार्य का बोझा भी उन पर बढ़ता जा रहा था। दिनों-दिन डॉक्टरजी के दौरों बैठकों आदि के कार्यक्रमों में अतिशय वृद्धि होती गई और तदनन्तर 'आराम' की तो सूरत तक दिखलाई पड़ना न हो सका। इसमें अपवाद

१९३२ से १९४० तक

स्वरूप एक मौका आया जब कि श्रीमन्त बाबा साहेब घटाटे के अत्यन्त आग्रह के कारण नागपुर के सन् १९३९ के ऑफिसर्स ट्रेनिंग कैंप के बाद ता० २० जून को देवलाली आराम करने के हेतु से गये। पर वहां आराम तो एक ओर रहा, उल्टा एकाएक न्यूमोनिया का आक्रमण होकर तबीयत अत्यन्त खराब हो गई। परन्तु श्रीमन्त बाबा साहेब और नासिक के डॉ० दामले, डॉ० चौजे, श्री राजभाऊ साठे आदि महानुभावों की प्रेमपूर्ण सुश्रूषा और सावधानी के कारण उस बीमारी में से डॉक्टरजी सकुशल बच गए।

**राजगिर कुण्ड में नैसर्गिक उपचार**

उसके बाद साल भर डाक्टरजी का स्वास्थ्य साधारणतया खराब ही रहा। शरीर में से सदा पसीना निकला करता था। इस कारण आधी दर्जन बनियानें अदल-बदल कर पहिनने के लिए रखनी होती थीं और आधी दर्जन बनियानें अगले दिन के लिए धुलाने दी जाती थीं। कृत्रिम उपायों से ठंडा किया गया पानी, बर्फ, खस की टट्टियां, बिजली का पंखा आदि शीतोपचार उनको सहन नहीं होते थे। इसके विपरीत सभी ऋतुओं में उन्हें गरम कपड़ों का ही इस्तेमाल करना पड़ता था। सन १९३९ में एक विवाह-समारम्भ में उन्हें भूल से बर्फ का पानी पिलाया गया और परिणाम-स्वरूप जो खांसी उत्पन्न हुई उसने तीन वर्षों तक पिंड न छोड़ा। ऐसे मौकों पर उनका स्वभाव अत्यन्त संकोचशील रहता था। उन्हें यह बात बिलकुल नहीं भाती थी कि उनके लिये किसी को जरा भी कष्ट या झंझट उठाना पड़े। चढ़े हुए बुखार में भी जिस वस्तु की आवश्यकता हो, उसे खुद उठकर लेने की वृत्ति उनमें आखिर तक बनी रही। "महाराष्ट्र" के सम्पादक श्री गोपालरावजी ओगले और अन्य सुहज्जनों के आग्रह के फलस्वरूप डॉक्टरजी जनवरी सन १९४० में श्री अप्पाजी जोशी आदि ४-५ प्रमुख सहयोगियों के साथ बिहार में राजगिर के कुण्ड के औषधि-जल का सेवन करने के लिये राजगिर गए। वहां उनका निवास करीब दो माह हुआ। उन उष्ण

झरनों के स्नान ने उनके स्वास्थ्य में कुछ फायदा अवश्य पहुंचाया। पर अप्रैल में ग्रीष्म ऋतु का प्रारम्भ हो जाने के कारण उनको लौट आना पड़ा। पर राजगिर में भी उन्होंने वास्तविक रूप में आराम न किया उनका भारी भरकम पत्र-व्यवहार वहां से भी जारी ही था। वहां रहने पर उनके द्वारा गांव में संघ-शाखा की स्थापना होना तो स्वाभाविक बात थी। गये थे दवा-पानी और आराम करने के लिए, और लौटे संघ शाखा की स्थापना और बिहार प्रांत का दौरा करके। यह था आराम का उनका तरीका। उनके जीवन की हर एक सांस सदा के लिये—राष्ट्र के लिये—ही थी। संघ कार्य जिसमें न हो ऐसे आराम का विचार तक उन्हें कैसे सहन होता? वास्तव में संघ स्थान ही उनके लिये विश्रामस्थल था।

राजगिर से लौटते ही ऑफिसर्स ट्रेनिंग कैंप के दिन समीप आ गये। पूना के कैंप में पंद्रह दिन वहां के सारे कार्यकर्ताओं और स्वयंसेवकों के साथ आनंद और उत्साह के वातावरण में बिताकर ता० १६ मई को डॉक्टरजी नागपुर लौटे। यहां भी वे संघ-शिविर में ही उतरे। पर उसी दिन उन्हें रात में बुखार चढ़ आया और उत्तरोत्तर तापमान बढ़ता ही गया। उनके आने के बाद नागपुर कैंप २४ दिन तक चालू रहा परन्तु वे खुद रुग्ण-शय्या पर होने के कारण सदा के अनुसार किसी भी कार्यक्रम में न शामिल हो सके, न कार्यकर्ताओं तथा स्वयंसेवकों से ही दिल खोलकर बातचीत कर सकते थे। इस बात से उनका मन अत्यन्त दुखी था—इस बार उनकी बीमारी का मूल कारण था वही पीठ का पुराना, अगम्य और अतर्क्य दर्द। अंत तक इस दर्द ने उन्हें दम न लेने दिया। दर्द इतना बढ़ा कि बेकाबू हो गया और बुखार बढ़ता ही गया।

**पीठ के दर्द ने पीछा न छोड़ा**

सारे कैंप में डाक्टरजी केवल तीन ही बार स्वयंसेवकों को दर्शन दे सके। ता० १६ को सुबह पूना से मेल में आने के बाद उसी दिन दोपहर के बौद्धिक वर्ग में वे उपस्थित हुये। उसके बाद स्वयंसेवकों की बड़ी इच्छा थी कि फिर डॉक्टरजी के दर्शन हो सकें और डॉक्टरजी भी इसके लिए

**ओ० टी० सी० में डॉक्टर**

निरन्तर बेचैन थे कि अपने स्वयंसेवकों से मिल सकें, इसलिये जो बौद्धिक वर्ग रविवार ता० २ जून को शाम के समय हुआ, उसमें डॉक्टर साहिब स्वयं उपस्थित रहे। उस वर्ग में प० पू० डॉक्टरजी की इच्छानुसार कैंप के सर्वाधिकारी पू. माधवरावजी गोलवलकर का "शिवाजी महाराज का जयसिंह को पत्र" इस विषय पर करीब दो घण्टे तक अत्यन्त स्फूर्तिदायक और विचार-प्रवर्त्तक व्याख्यान हुआ। उसके बाद तीसरी और अन्तिम भेंट हुई ता० ९ के सुबह के निजी समारोप समारम्भ के समय पर। अगले दिन के जाहिर-उत्सव में हाजिर रहने के लिये जी अत्यन्त अकुला रहा था परन्तु वैसा करना स्वास्थ्य की दृष्टि से हानिकारक होने के कारण उन्हें मन मसोस कर घर में ही रहना पड़ा। फलतः उनकी मनस्थिति अत्यन्त विषण्ण हो गई थी, अतः दूसरे दिन उन्हें किसी तरह थोड़ा बहुत समाधान कराने के लिए उपरोक्त समारोप के प्रसंग पर कैंप में लाया गया। स्वयंसेवकों के प्रचण्ड समुदाय के सामने जोर से भाषण देने का कष्ट उन्हें न उठाना पड़े, इस हेतु ध्वनि-वर्धक यन्त्रों का प्रबन्ध किया गया था। स्थान-स्थानों के स्वयंसेवकों के भाषणों के बाद डॉक्टरजी ने छोटासा पर हृदयों में हलचल उत्पन्न कर देने वाला भाषण दिया। यही उनका अंतिम भाषण रहा।

## डॉक्टर साहब का अंतिम संदेश

**अंतिम संदेश**

मान्यवर सर्वाधिकारीजी, प्रांत-संघ-संचालक महोदय, अधिकारी वर्ग तथा स्वयंसेवक बंधुओ—मैं यह नहीं जान सकता कि मैं आज आपके सम्मुख दो शब्द भी ठीक तरह से कह सकूंगा। आपतो जानते ही हैं कि गत २४ दिनों से मैं रुग्णशय्या पर पड़ा हुआ हूं। संघ की दृष्टि से यह वर्ष बड़े सौभाग्य का है। आज मेरे सामने मैं हिन्दू राष्ट्र की छोटी सी प्रतिमा देख रहा हूं, किंतु मेरी शारीरिक अस्वस्थता के कारण इतने दिन नागपुर में रहते हुए भी आपका परिचय प्राप्त कर लेने की अपनी इच्छा को मैं सफलीभूत नहीं कर सका। पूना के ओ० टी० सी० में मैं

